( भरतवाक्यम् )

भवन्त्वरजसो गावः परचक्रं प्रशाम्यतु ।
इमामपि महीं कृत्स्नां राजसिंहः प्रशास्तु नः ॥ २२ ॥

( निष्क्रान्ताः सर्वे )

षष्ठोऽङ्कः ।

---

लोके, सर्वप्रजानाम्, सुखम्, अस्तु, इमाम्, उदीर्णार्णवनीलवस्त्राम्, पृथिवीम्, नः, नरेश्वरः, प्रशास्तु ।

गोब्राह्मणानाम् = गवां विप्राणाञ्च । नित्यम् = सदैव । हितम् = कल्याणम् । अस्तु = भवतु । सर्वप्रजानाम् = सर्वेषां प्रजाजनानाम् । सुखम् = कल्याणम् । अस्तु = भवतु । सर्वाः प्रजाः सुखेन कालं यापयन्तु इति भावः । इमाम् = एताम् । उदीर्णार्णवनीलवस्त्राम्—उदीर्णः = विस्तृतः, अर्णवः = सागरः एव नीलं, वस्त्रम् = वसनम् यस्यास्ताम् । पृथिवीम् = महीम् । नः = अस्माकम् । नरेश्वरः = राजा कुन्तिभोज इति यावत् । प्रशास्तु = पालयतु ॥ २१ ॥

भवन्त्विति । अन्वयः—गावः, अरजसः, भवन्तु, परचक्रम्, प्रशाम्यतु, इमाम्, कृत्स्नाम्, महीम्, नः, राजसिंहः, प्रशास्तु ।

गावः = इन्द्रियाणि । अरजसः = सात्त्विकभावापन्नः । भवन्तु = सन्तु । परचक्रम् = शत्रुदलम् । प्रशाम्यतु = शक्तिहीनः भवतु । इमां, कृत्स्नाम् = सम्पूर्णाम् । महीम् = पृथ्वीम् । नः = अस्माकम् । राजसिंहः = सिंहसदृशो राजा कुन्तिभोजः । प्रशास्तु = पालयतु ॥ २२ ॥

इति 'कमलेश्वरी' संस्कृतटीकायां षष्ठोऽङ्कः ।

---

( भरत वाक्य )

हमारी इन्द्रियाँ सात्त्विक हों, शत्रुमण्डल निर्वीर्य हो, राजसिंह समस्त पृथ्वी का शासन करें ॥ २२ ॥

( सबका प्रस्थान )

षष्ठ अङ्क समाप्त

॥ ग्रन्थ समाप्त ॥



# परिशिष्टम्

## (नाटक सम्बन्धी पारिभाषिक शब्दों के लक्षण)

१. प्रकरण :—

भवेत् प्रकरणं वृत्तं लौकिकं कविकल्पितम् ।
शृङ्गारोऽङ्गी नायकस्तु विप्रोऽमात्योऽथवा वणिक् ॥

अर्थात् प्रकरण रूपक का वह भेद है जिसकी कथावस्तु लौकिक एवं कवि-कल्पित होती है । इसमें शृङ्गार रस मुख्य रस होता है तथा अन्य रसों का वर्णन गौणरूप में किया जाता है । प्रकरण का नायक कोई विप्र, अमात्य या वणिक् होता है ।

२. अङ्क :—

जो भावों तथा रसों के द्वारा अर्थों को प्रस्फुटित करता है, जहाँ पर नाना प्रकार के विधान सम्पन्न होते हैं, जहाँ एक अर्थ का समापन तथा बीज का उपसंहार हो जाता है किन्तु बिन्दु का सम्बन्ध आंशिक रूप से बना रहता है उसे अङ्क कहते हैं । भरत मुनि ने इसका लक्षण प्रस्तुत करते हुए कहा है :—

"अङ्क इति रूढिशब्दो भावै रसैश्च रोहयत्यर्थान् ।
नानाविधानयुक्तो यस्मात् तस्मात् भवेदङ्कः ॥
यत्रार्थस्य समाप्तिर्यत्र च बीजस्य भवति संहारः ।
किंचिदवलग्नबिन्दुः सोऽङ्क इति सदाऽवमन्तव्यः ॥"

ना० शा० अ० २०।१४-१६ ॥

३. नान्दी :—

(१) आशीर्वचनसंयुक्ता स्तुतिर्यस्मात्प्रयुज्यते ।
देवद्विजनृपादीनां तस्मान्नान्दीति संज्ञिता ॥

सा० द० ६।२४ ॥

अर्थात् जिसके द्वारा देवताओं, ब्राह्मणों एवं राजाओं की आशीर्वादात्मक स्तुति की जाती है उसे नान्दी कहते हैं।

(२) "आशीर्नमस्क्रियारूपः श्लोकः काव्यार्थसूचकः।
.... ....................नान्दीति कथ्यते ॥ आदि भरत ॥

अर्थात् आशीर्वाद और नमस्कार से युक्त श्लोक जिसमें काव्य के कथानक का भी सूक्ष्मरूपेण संकेत दिया गया हो; नान्दी कहलाता है। नान्दी में प्रयुक्त होने वाले पदों एवं नान्दी की विस्तार-सीमा के विषय में भी शास्त्रकारों ने निर्देश दे रखे हैं :—

माङ्गल्यशङ्खचन्द्राब्जकोककैरवशंसिनी।
पदैर्युक्ता द्वादशभिरष्टाभिर्वा पदैरुत ॥

४. प्रस्तावना :—

नटी विदूषको वापि पारिपार्श्वक एव वा।
सूत्रधारेण सहिताः संलापं यत्र कुर्वते ॥
चित्रैर्वाक्यैः स्वकार्योत्थैः प्रस्तुताक्षेपिभिर्मिथः :
आमुखं तत्तु विज्ञेयं नाम्ना प्रस्तावनापि सा ॥

सा० दर्पण ॥

अर्थात् जब सूत्रधार नटी, विदूषक अथवा पारिपार्श्वक के साथ अपने नाटकीय कथानक के निर्देश को बतलाने के लिए विचित्र वाक्यों के द्वारा वार्त्तालाप किया करता है तो उसे आमुख या प्रस्तावना कहते हैं।

५. सूत्रधार :—

वस्तु, नेता तथा रस—ये तीन नाट्य के उपकरण अर्थात् साधन माने गये है। ये उपकरण ही नाट्य के सूत्र भी कहलाते है और जो उन्हें धारण करता है अर्थात् उनका सञ्चालन करता है उसे सूत्रधार कहते हैं :—

नाट्योपकरणादीनि सूत्रमित्यभिधीयते।
सूत्रं धारयतीत्यर्थे सूत्रधारो मतो बुधैः ॥

६. नायक :—

नायक या नेता शब्द 'नी' धातु से निष्पन्न होता है जिसका अर्थ है 'ले चलना'। जो कथावस्तु को फल की ओर ले चलता है उसे नायक या नेता कहा जाता है। यही फल का प्राप्तिकर्त्ता अथवा भोक्ता होता है। नायक या नेता नाटक का प्रधान पात्र होता है। धनञ्जय ने इसका लक्षण देते हुए कहा है :—

नेता विनीतो मधुरस्त्यागी दक्षः प्रियंवदः।
रक्तलोकः शुचिर्वाग्मी रूढवंशः स्थिरो युवा॥
बुद्ध्युत्साहस्मृतिप्रज्ञा-कलामानसमन्वितः।
शूरो दृढश्च तेजस्वी शास्त्रचक्षुश्च धार्मिकः॥

दशरूपक—२।१-२॥

नेता या नायक का विनम्र, मधुर, त्यागी, चतुर, प्रिय बोलने वाला, लोगों को प्रसन्न रखने वाला, पवित्र हृदय वाला, वाक्पटु, कुलीन वंश में उत्पन्न, मन आदि से स्थिर युवक होना आवश्यक है। साथ ही, उसे बुद्धि, उत्साह, प्रज्ञा, कला तथा मान से युक्त और शूरवीर, दृढ़, तेजस्वी, शास्त्रीय पद्धति से अपने कार्यों का सम्पादन करने वाला तथा धार्मिक भी होना चाहिये।

७. नायिका :—

शृङ्गार-प्रधान नाटकों में नायिका का भी उतना ही महत्त्व होता है जितना कि नायक का। 'अविमारकम्' चूँकि शृंगार-प्रधान नाटक ( प्रकरण ) है अतः नायिका का लक्षण यहाँ दे देना उचित है। विश्वनाथ के अनुसार नायिका का लक्षण इस प्रकार है :—

अथ नायिका त्रिभेदा स्वान्या साधारणा स्त्रीति।
नायकसामान्यगुणैर्भवति यथासंभवैर्युक्ता॥

सा० द० ३।५६॥

अर्थात् नायिका भी नायक के सामान्य गुणों से युक्त हुआ करती है। स्वकीया, परकीया तथा साधारण या सामान्य के भेद से वह तीन प्रकार की होती है। स्वकीया अपनी स्त्री, परकीया पराई स्त्री या कन्या तथा सामान्या किसी की स्त्री नहीं होती है।

८. विदूषक :—

जो अपने कार्यों, शारीरिक चेष्टाओं, वेष-भूषा और बात-चात के द्वारा जनता को हँसाता है, कलह में प्रेम रखता है तथा अपने हास्य-कर्म को ठीक समझता है उसे विदूषक कहते हैं। उसके नाम कुसुम, वसन्त आदि भी होते हैं। विश्वनाथ के अनुसार इसका लक्षण है :—

कुसुमवसन्ताद्यभिधः कर्मवपुर्वेषभाषाद्यैः।
हास्यकरः कलहरतिर्विदूषकः स्यात् स्वकर्मज्ञः ॥
सा० द० ॥

९. विष्कम्भक :—

वृत्तवर्तिष्यमाणानां कथांशानां निदर्शकः।
संक्षिप्तार्थस्तु विष्कम्भ आदावङ्कस्य दर्शितः ॥
मध्यमेन मध्यमाभ्यां वा पात्राभ्यां सम्प्रयोजितः।
शुद्धः स्यात् स तु सङ्कीर्णो नीचमध्यमकल्पितः ॥
सा० दर्पण ६।५५–५६ ॥

भूत अथवा भावी घटनाओं की सूचना देने के लिए विष्कम्भ या विष्कम्भक का प्रयोग किया जाता है। नाटक में संक्षेप की दृष्टि से ही इसका प्रयोग किया जाता है। इसका प्रयोग अङ्क के प्रारम्भ में किया जाता है। जिस विष्कम्भक में एक अथवा दो मध्यम कोटि के पात्रों का प्रयोग किया जाता है उसे "शुद्ध विष्कम्भक" कहते हैं। यदि उसमें नीच तथा मध्यम दोनों ही प्रकार के पात्र आते हैं तो उसे "मिश्र विष्कम्भक" कहते हैं।

१०. प्रवेशक :—

प्रवेशक की भाषा प्राकृत होती है। इसमें नीच पात्रों का ही प्रयोग होता है। दो अङ्कों के बीच में इसकी स्थिति होती है। इसकी अन्य विशेषताएँ विष्कम्भक के समान ही होती हैं—

प्रवेशकोऽनुदात्तोक्त्या नीचपात्रप्रयोजितः।
अङ्कद्वयान्तर्विज्ञेयः शेषं विष्कम्भके यथा ॥
सा० द० ६।५७ ॥

११. नेपथ्य :—

अभिनेता लोग जिस स्थान पर वेश-भूषा धारण करते हैं उसे नेपथ्य कहा जाता है—

कुशीलवकुटुम्बस्य गृहं नेपथ्यमुच्यते ।

१२. स्वगत :—

अश्राव्यं खलु यद् वस्तु तदिह स्वगतं मतम् ।

सा० द० ६।१३७ ॥

जो बात सुनाने योग्य नहीं हुआ करती उसे स्वगत ( मन में ) कहते हैं। इसे ही आत्मगत भी कहा जाता है ।

१३. प्रकाश :—

सर्वश्राव्यं प्रकाशं स्यात् । सा० द० ६।१३८ ॥

जो बात, सभी को सुनाने योग्य, कही जाती है उसे प्रकाश ( स्पष्ट ) कहते हैं ।

१४. प्रयोगातिशय :—

यदि एक ही प्रयोग में प्रयोगान्तर प्रयुक्त हो और उससे यदि पात्र का प्रवेश हो तो उसे प्रयोगातिशय कहते हैं :—

यदि प्रयोग एकस्मिन् प्रयोगोऽन्यः प्रयुज्यते ।
तेन पात्र-प्रवेशश्चेत् प्रयोगातिशयस्तदा ।

१५. वीज :—

प्रारम्भ में जिसका सूक्ष्मरूप में अभिधान किया जाता है किन्तु जैसे-जैसे व्यापक शृङ्खला आगे बढ़ती जाती है वैसे-वैसे ही इसका विस्तार होता जाता है ।

१६. विन्दु :—

विच्छिन्न कथावस्तु को इसके द्वारा आगे बढ़ाया जाता है अर्थात् जो बात कारण बनकर बीच की कथावस्तु को आगे बढ़ाती है और मुख्य कथा को भी बनाये रखती है उसे ही विन्दु कहते हैं ।

# छन्द: परिचय

रचना की दृष्टि से काव्य के तीन भेद होते हैं—गद्य, पद्य एवं मिश्र अर्थात् चम्पू। इनमें से पद्य का अनुशासन या नियमन जिस शास्त्र के द्वारा किया जाता है उसे छन्दःशास्त्र कहते हैं। पद्य का सम्बन्ध पद अर्थात् चरण से है। पद्य-रचना का एक माप होता है तथा उसीके अनुसार उसकी सृष्टि भी होती है। इसी माप या बन्धन को 'छन्द' कहते हैं। दूसरे शब्दों में हम यह कह सकते हैं कि मात्रा, वर्ण, यति, गति, ह्रस्व, दीर्घ आदि का विचार कर जो रचना की जाती है उसे छन्दोबद्ध रचना और जिस विधि की सहायता से ऐसी रचनायें की जाती हैं उस विधि को ही छन्द कहते हैं।

पद्य प्रायः चार चरणों या पादों में निबद्ध होता है। पाद या चरण 'वृत्त' और 'जाति' के भेद से दो प्रकार का होता है। अक्षर संख्यात चरण को 'वृत्त' और मात्रा संख्यात चरण को 'जाति' कहा जाता है। 'वृत्त' को 'वर्णवृत्त' अथवा वर्णिक छन्द भी कहते हैं चूंकि इसमें वर्णों की गणना की जाती है। इसी प्रकार मात्राओं की गणना करने से 'जाति' को "मात्रिक छन्द" भी कहते हैं। इन्द्रवज्रा, स्रग्धरा आदि 'वृत्त' एवं 'आर्या' आदि 'जाति' छन्द हैं।

वृत्त तीन प्रकार के होते हैं—समवृत्त, अर्धसमवृत्त और विषमवृत्त।

१. समवृत्त—इसमें चारों चरणों की संख्या समान होती है। अधिकांश वर्णवृत्त इसी श्रेणी में आते हैं। शिखरिणी, मन्दाक्रान्ता, हरिणी, पृथ्वी आदि इसके उदाहरण हैं।

. अर्धसमवृत्त—इस छन्द के प्रथम और तृतीय चरणों में तथा द्वितीय और चतुर्थ चरणों में वर्णसंख्या समान होती है। अपरवक्त्र, उपचित्र, पुष्पिताग्रा, वियोगिनी आदि इसके उदाहरण हैं।

३. विषमवृत्त—जैसा कि नाम से ही स्पष्ट है; इस छन्द के चरणों में समानता होती ही नहीं। एकमात्र उद्गता छन्द इसका उदाहरण है।

मात्राएँ तीन प्रकार की होती हैं—ह्रस्व, दीर्घ एवं प्लुत। ह्रस्व को लघु कहते हैं और छन्दःशास्त्र में एक खड़ी रेखा ( । ) के द्वारा इसे चिह्नित किया गया है। इसे एक मात्रा गिना जाता है। दीर्घ को गुरु भी कहते हैं। इसका चिह्न ( ऽ ) है जिसे दो मात्रा गिना जाता है। प्लुत का प्रयोग संगीत में या किसी को पुकारने में होता है। इसमें तीन या उससे अधिक मात्राओं की गणना की जाती है। अ, इ, उ, ऋ एवं ऌ—ये ह्रस्व या लघु स्वर हैं। इनमें एकमात्रा होती है। आ, ई, ऊ, ॠ, ए, ऐ, ओ, औ,—दीर्घ या गुरु स्वर कहलाते हैं। इनमे २–२ मात्राएँ होती हैं। पद्यरचना में कहीं-कहीं लघुस्वर भी गुरु हो जाते हैं—

"सानुस्वारश्च दीर्घश्च विसर्गी च गुरुर्भवेत्।
वर्णः संयोगपूर्वश्च तथा पादान्तगोऽपि वा॥" ( छन्दोम० )

उक्त पद्य के आलोक मे निम्न प्रकार के वर्ण गुरु होते हैं—

१. अनुस्वारयुक्त वर्ण—जैसे—अंश, हंस आदि। इन शब्दों में क्रमशः अ एवं ह ( अ ) ह्रस्व हैं किन्तु अनुस्वारयुक्त होने से गुरु हो जाते हैं।

२. दीर्घस्वर—जैसे—आ, ई, ऊ आदि।

३. विसर्गयुक्त स्वर—जैसे—'दुःख' का दु ( उ )।

४. संयुक्त व्यञ्जनों से पूर्व का ह्रस्व—जैसे 'मध्य' का म ( अ )।

५. पादान्त (चरणान्त) में प्रयुक्त लघु स्वर कभी-कभी गुरु हो जाता है।

वर्णवृत्तों मे वर्णो की गणना के लिए 'गण' का उपयोग किया जाता है। तीन वर्णो के समुदाय को 'गण' कहा जाता है। इनकी संख्या आठ है। गणों की संख्या का निर्देश निम्न पद्य से मिलता है :—

आदिमध्यावसानेषु यरता यान्ति लाघवम्।
भजसा गौरवं यान्ति मनौ तु गुरु लाघवम्॥

लघु-गुरु वर्णों के क्रमानुसार इन आठ गणो को निम्न प्रकार से लिखा जा सकता है।

( १ ) ऽऽऽ मगण—म—तीनों गुरुवर्ण।

( २ ) ।ऽऽ यगण—य—एक लघु तथा दो गुरु वर्ण।

( ३ ) ऽ।ऽ रगण—र—एक गुरु, एक लघु फिर एक गुरुवर्ण ।

( ४ ) ।।ऽ सगण—स—दो लघु फिर एक गुरु वर्ण ।

( ५ ) ऽऽ। तगण—त—दो गुरु फिर एक लघु वर्ण ।

( ६ ) ।ऽ। जगण—ज—एक लघु फिर एक गुरु फिर एक लघु वर्ण ।

( ७ ) ऽ।। भगण—भ—एक गुरु एवं दो लघु वर्ण ।

( ८ ) ।।। नगण—न—तीनों लघुवर्ण ।

लक्षणों में ल' का तात्पर्य लघु से एवं 'ग' का तात्पर्य गुरु से है ।

प्रत्येक छन्द में मात्राओं या वर्णों की नियमित संख्या होने से ही काम नहीं चलता है अपितु उसमें एक प्रकार का प्रवाह भी अपेक्षित है जिससे पढ़ने में कहीं व्यवधान-सा नहीं जान पड़े । इसी प्रवाह को गति कहते हैं । पद्य के एक चरण में लय या पढ़ने की दृष्टि से कुछ अक्षरों के बाद थोड़ा रुका जाता है । इसी रुकावट को छन्दःशास्त्रीय भाषा में यति, विराम या विश्राम कहते हैं ।

'अविमारक' के अन्तर्गत जिन छन्दों का प्रयोग हुआ है उनके लक्षणादि निम्नलिखित हैं :—

१. अनुष्टुप्—श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम् ।
द्विचतुष्पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः ॥

अनुष्टुप् के प्रत्येक चरण में ८–८ अक्षर होते हैं । इनमें पञ्चम अक्षर सदा लघु तथा षष्ठ अक्षर सदा गुरु होता है । सप्तम अक्षर प्रथम तथा तृतीय चरणों में गुरु और द्वितीय तथा चतुर्थ चरणों में लघु होता है । अन्य अक्षरों में लघु या गुरु का कोई निर्देश नहीं है; वे कुछ भी हो सकते हैं । उदाहरण १।४

२. स्रग्धरा—म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम् ॥

स्रग्धरा के प्रत्येक चरण में २१ वर्ण होते हैं—१ मगण, १ रगण, १ भगण, १ नगण, ३ यगण = २१ वर्ण । इसमें ७–७ वर्णों पर यति होती है । उदाहरण—१।१

३. उपजाति—स्यादिन्द्रवज्रा यदि तौ जगौ गः ।
उपेन्द्रवज्रा जतजास्ततो गौ ॥

अनन्तरोदीरितलक्ष्मभाजौ, पादौ यदीयावुपजातयस्ताः ।
इत्थं किलान्यास्वपि मिश्रितासु वदन्ति जातिष्विदमेव नाम ॥

उपजाति के प्रत्येक चरण में ११–११ वर्ण होते हैं। यह इन्द्रवज्रा और उपेन्द्रवज्रा के मिश्रण से बनता है। किसी चरण में इन्द्रवज्रा और किसी में उपेन्द्रवज्रा छन्द होता है। इन्द्रवज्रा में ११ वर्ण होते हैं—२ तगण, १ जगण, २ गुरु=११ वर्ण। उपेन्द्रवज्रा में भी ११ वर्ण होते हैं—१ जगण; १ तगण, १ जगण, २ गुरु=११ वर्ण। उदाहरण—१।३

४. शिखरिणी—रसै रुद्रैश्छिन्ना यमनसभला गः शिखरिणी ॥

इसके प्रत्येक चरण में १७–१७ वर्ण होते हैं। १ यगण, १ मगण, १ नगण १ सगण, १ भगण, १ लघु, १ गुरु=१७ वर्ण। इसमें ६–११ पर यति होती है। उदा०—१।५

५. वसन्ततिलका—उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः ॥

वसन्ततिलका के प्रत्येक चरण में १४–१४ वर्ण होते हैं—१ तगण, १ भगण, २ जगण, २ गुरु=१४ वर्ण। यह शक्वरी श्रेणी के अन्तर्गत है। पादान्त में यति होती है। उदा०—१।६

६. शालिनी—मात्तौ गौ चेच्छालिनी वेदलोकैः ॥

शालिनी छन्द के प्रत्येक चरण में ११–११ वर्ण होते हैं—१ मगण, २ तगण, २ गुरु=११ वर्ण। इसमें ४–७ पर यति होती है। यह त्रिष्टुभ श्रेणी के अन्तर्गत है। उदा०—१।७

७. प्रहर्षिणी—त्र्याशाभिर्मनजरगाः प्रहर्षिणीयम् ॥

इस छन्द के प्रत्येक चरण में १३–१३ वर्ण होते हैं—१ मगण, १ नगण, १ जगण, १ रगण, १ गुरु=१३ वर्ण। इसमें ३–१० पर यति होती है। उदा०—१।८

८. मालिनी—ननमयययुतेयं मालिनी भोगिलोकैः ॥

इसके प्रत्येक चरण में १५–१५ वर्ण होते हैं—२ नगण, १ मगण, २ यगण=१५ वर्ण। इसमें ८–७ पर यति होती है। उदा०—२।५

९. पृथ्वी--जसौ जसजला वसुग्रहयतिश्च पृथ्वी गुरुः ॥

इसके प्रत्येक चरण में १७-१७ वर्ण होते हैं--१ जगण, १ सगण, १ जगण, १ सगण, १ जगण १ लघु १ गुरु=१७ वर्ण। इसमें ८-९ पर यति होती है। उदा०--२।६

१०. उपेन्द्रवज्रा--उपेन्द्रवज्रा जतजास्ततो गौ ॥

इसके प्रत्येक चरण में ११-११ वर्ण होते हैं—१ जगण, १ तगण, १ जगण, २ गुरु=११ वर्ण। यह त्रिष्टुभ श्रेणी के अन्तर्गत है। पादान्त में यति होती है। उदा०-२।६

११. पुष्पिताग्रा—यह अर्धसमवृत्त है। इसे औपछन्दसिक भी कहते हैं। इसके समपादों में १३ एवं विषमपादों में १२ वर्ण होते हैं--

अयुजि न युगरेफतो यकारो। युजि तु नजौ जरगाश्च पुष्पिताग्रा ॥

इसके समपाद में--१ नगण, १ जगण, १ जगण, १ रगण, १ गुरु=१३ वर्ण तथा विषम पाद में—१ नगण, १ नगण, १ रगण, १ यगण=१२ वर्ण होते हैं। उदा० २।११

१२. शार्दूलविक्रीडित—सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥

इसके प्रत्येक चरण में १९-१९ वर्ण होते हैं—१ मगण, १ सगण, १ जगण, १ सगण, २ तगण १ गुरु=१९ वर्ण। इस छन्द में १२-७ पर यदि होती है। उदा०-४।५

१३ वंशस्थ—इसके प्रत्येक चरण में १२-१२ वर्ण होते हैं—१ जगण, १ तगण, १ जगण, १ रगण=१२ वर्ण। इसका लक्षण है :—

जतौ तु वंशस्थमुदीरितं जरौ।　　　　उदा०—४।२३

१४. दण्डक-तदिह न युगलं ततः सप्तरेफास्तदा चण्डवृष्टिप्रपातो भवेद्दण्डकः। इस छन्द के प्रत्येक चरण में वर्णों की संख्या समान होती है किन्तु प्रत्येक चरण में २६ से अधिक वर्ण होते हैं तथा प्रारम्भ में २ नगण होते हैं। उदा०—५।६



# ग्रन्थगत सुभाषित

( श्लोक, श्लोकांश एवं गद्यांश )

## प्रथम अंक

१. कन्यापितुर्हि सततं बहुचिन्तनीयम् ॥ २ ॥

२. "विवाहा नाम बहुशः परीक्ष्य कर्त्तव्याः भवन्ति ।"

३. जामातृसम्पत्तिमचिन्तयित्वा,
पित्रा तु दत्ता स्वमनोऽभिलाषात् ।
कुलद्वयं हन्ति मदेन नारी
कूलद्वयं क्षुब्धजला नदीव ॥ ३ ॥

४. प्रसिद्धौ कार्याणां प्रवदति जनः पार्थिवबलं,
विपत्तौ विस्पष्टं सचिवमतिदोषं जनयति ।
अमात्या इत्युक्ताः श्रुतिसुखमुदारं नृपतिभिः;
सुसूक्ष्मं दण्डयन्ते मतिबलविदग्धाः कुपुरुषाः ॥ ५ ॥

५. "निष्परिहारा व्यापदः ।"

६. "अहो प्रच्छन्नरत्नता पृथिव्याः ।"

७. "कः शक्तः सूर्यं हस्तेनाच्छादयितुम् ।"

८. छन्ना भवन्ति भुवि सत्पुरुषाः कथञ्चित्,
स्वैः कारणैर्गुरुजनैश्च नियम्यमानाः ।
भूयः परव्यसनमेत्य विमोक्तुकामा,
विस्मृत्य पूर्वनियमं विवृता भवन्ति ॥ ६ ॥

९. मेघान्तर्गतरविवत् प्रभाऽनुमेयः ।

१०. न तत्र कर्त्तव्यमिहास्ति लोके,
कन्यापितृत्वं बहुवन्दनीयम् ।
सर्वे नरेन्द्राः हि नरेन्द्रकन्यां
मल्लाः पताकामिव तर्कयन्ति ॥ ९ ॥

११. "सर्वत्र दाक्षिण्यं न कर्त्तव्यम् । गुणबाहुल्यं तादात्वमायतिं चावेक्ष्य त्वरतां दीर्घसूत्रतां च परित्यज्य देशकालाविरोधेन साधयितव्यं कार्यमित्यर्थः ।"

१२. "न भृत्यदूषणीया राजानः, स्वामिनो हि स्वाम्यममात्यानाम् ।"

१३. "अहो कार्यमेवापेक्षते बुद्धिरमात्यानां, न स्नेहम् ।"

१४. "अहो महद्भारो राज्यं नाम ।" कुतः,

धर्मः प्रागेव चिन्त्यः सचिवमतिगतिः प्रेक्षितव्या स्वबुद्ध्या,
प्रच्छाद्यौ रागद्वेषौ मृदुपरुषगुणौ कालयोगेन कार्यौ ।
ज्ञेयं लोकानुवृत्तं परचरनयनैर्मण्डलं प्रेक्षितव्यं,
रक्ष्यो यत्नादिहात्मा रणशिरसि पुनः सोऽपि नावेक्षितव्यः ॥१२॥

## द्वितीय अंक

१५. चिराभ्यस्तपथं याति शास्त्रं दुर्गुणितं यथा ॥ ४ ॥

१६. यदि च विभवरूपज्ञानसत्त्वादयः स्यु-
र्न तु कुलविकलानां वर्तते वृत्तशुद्धिः ॥ ५ ॥

१७. "कस्तावदौषधमुपलभ्य मन्दीभवत्यातुरः ।"

१८. "सर्वमलङ्कारो भवति सुरूपाणाम् ।"

१९. एकः परगृहं गच्छेत् द्वितीयेन तु मंत्रयेत् ।
बहुभिः समरं कुर्यादित्ययं शास्त्रनिर्णयः ॥ १० ॥

## तृतीय अंक

२०. "प्रियनिवेद्यमानानि प्रियाणि प्रियतराणि भवन्ति ।"

२१. "भो कष्टं तारुण्यं नाम ।" कुतः,

रागं विजृम्भयति संश्रयते प्रमादं,
दोषान् न चिन्तयति साहसमभ्युपैति ।
स्वच्छन्दतो व्रजति नेच्छति नीतिमार्गं
बुद्धिं शुभां सुविदुषामवशीकरोति ॥ १ ॥

२२. स्त्रीभावतः प्रवदति प्रतिकूलमेव ॥ ७ ॥

२३. "के रक्षन्ति रक्षितात्मानम् ।"

२४. यत्ने कृते यदि न सिद्ध्यति कोऽत्र दोषः,
को वा न सिध्यति ममेति करोति कार्यम् ।
यत्नैः शुभैः पुरुषता भवतीह नृणां
दैवं विधानमनुगच्छति कार्यसिद्धिः ॥ १२ ॥

२५. "अट्टालप्रतोलीन्द्रपथेभ्यः सर्वविघ्नाः भवन्ति ।"

२६. तृष्णार्दितः क इह पुष्करिणीं जहाति ॥ १५ ॥

## चतुर्थ अंक

२७. "स्वभावरमणीयानि मण्डितान्यतिरमणीयानि भवन्ति ।"

२८. न तथा रत्नमासाद्य सुजनः परितुष्यति ।
यथा तत् तद्गताकांक्षे पात्रे दत्त्वा प्रहृष्यति ॥ १४ ॥

२९. "को विश्रमो नाम विस्रब्धमनोरथानाम् ।"

३०. वृन्दं सतामिव पटुः प्रविशाम्यशङ्कः ॥ २२ ॥

## पञ्चम अंक

३१. "कः शक्नोत्युच्छिष्टमकुर्वन् भोक्तुम् ।"

३२. प्राज्ञस्य मूर्खस्य च कार्ययोगे
समत्वमभ्येति तनुर्न बुद्धिः ॥ ५ ॥

३३. "नहि घृतवचनेन पित्तं नश्यति ।"

## षष्ठ अंक

३४. "अहो विषमशीला सांवत्सरिका नामात्मनो नक्षत्रविशेषमेव-
चिन्तयन्ति, कर्मगौरवं न जानन्ति ।"

३५. "बलवान् पुत्रस्नेहो नाम ।"

# श्लोकानुक्रमणिका

★

कृष्णदास संस्कृत सीरीज

७



महाकविभासविरचितं

# प्रतिज्ञायौगन्धरायणम्

'इन्दुकला' संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेतम्

व्याख्याकारः—

पण्डित वैद्यनाथ झा

काशीस्थ-मुमुक्षुभवन-वेदवेदाङ्गमहाविद्यालय-व्याकरणाध्यापकः

चौखम्बा सरस्वतीभवन, वाराणसी

१९८१

प्रकाशक : चौखम्बा सरस्वतीभवन, वाराणसी

मुद्रक : चौखम्बा प्रेस, वाराणसी

संस्करण : प्रथम, वि० सं० २०३८

मूल्य : ५–००



के० ३७/११८, गोपाल मन्दिर लेन

वाराणसी–२२१००१ ( भारत )

अपरं च प्राप्तिस्थानम्

**चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस**

के० ३७/९९, गोपाल मन्दिर लेन

पो० बा० ८, वाराणसी–२२१००१ ( भारत )

फोन : ६३१४५

KRISHNADAS SANSKRIT SERIES
7



# PRATIJÑĀYAUGANDHARĀYAṆA

OF

MAHĀKAVI BHĀSA

*Edited With*

*The 'Indukala' Sanskrit and Hindi Commentaries*

*By*

Pt. VAIDYANATH JHA

Chowkhamba Saraswatibhawan
Varanasi–221001
1981

# प्राक्कथन

महाकवि भास की यह कृति प्रतिज्ञायौगन्धरायण जो अपने चमत्कारपूर्ण शैली के माध्यम से सहृदयों को ब्रह्मानन्दस्वादसहोदर की अनुभूति कराने में समर्थ हैं, विद्वानों के समक्ष छात्रों के उपकार की दृष्टि से प्रकाशित हुआ है। आशा है यह नवीन संस्करण अपने लक्ष्य की पूर्ति में सफल होगा। यद्यपि इस पुस्तक की अन्य भी टीकाएं उपलब्ध हैं परन्तु कुछ टीकाओं में पाण्डित्यप्रदर्शन प्रधान हो गया है और मूल का भावकथन गौण, तो कुछ टीकाएं भावबोध कराने में बिल्कुल ही असमर्थ हैं। अतः प्रकाशक महोदय के अनुरोध पर मैंने यह नवीन संस्करण प्रस्तुत किया है।

कुछ पुस्तकों की भूमिका में पात्रों के चरित्र-चित्रण करते समय लेखक महोदय तो ऐसे जान पड़ते हैं जैसे कि' 'स्वप्नवासवदत्तम्" के पात्रों का ही चरित्र-चित्रण लिखें हों। यद्यपि पात्र दोनों नाटकों के एक हैं फिर भी कथानक, काल, तथा परिस्थिति इन सबों में बड़ा अन्तर है। अतः मैंने पुस्तकानुरूप ही चरित्र-चित्रण करने का प्रयास किया है।

पूज्य गुरुचरण पं० श्री कीर्त्यानन्द झा जी ( न्याय प्रवक्ता का० हि० वि० वि० ) तथा पं० श्री रतिनाथ झा जी ( दर्शन विभागाध्यक्ष का० हि० वि० वि० ) का आभार व्यक्त मैं कर सकूं ऐसा कोई शब्द मेरे पास नहीं है फिर भी प्रथा का निर्वाह मात्र कर रहा हूं सच्ची कृतज्ञता तो हृदय से होती है। आशा है पूज्य गुरुचरणों का आशीर्वाद इसी प्रकार मिलता रहेगा और मैं इसी प्रकार सरस्वती की सेवा करता रहूँगा।

अन्त में प्रकाशक महोदय का भी आभारी हूँ जिनके सदुत्साहपूर्ण प्रेरणा के कारण ही मैं सरस्वती की इस उपासना में लगा हुआ हूँ।

मुद्रण की असावधानी या मेरे मतिभ्रम से यदि पुस्तक में किसी प्रकार की त्रुटि रह गयी हो तो सहृदय पाठकगण क्षमा करेंगे।

यत :—

गच्छतः स्खलनं क्वापि भवत्येव प्रमादतः।
हसन्ति दुर्जनास्तत्र समादधति सज्जनाः॥

इति शम्

ग्राम० अलपुरा, पो० रतुपाड़ (ताजपुर)
अनु० झंझारपुर, जि० मधुबनी (बिहार)

# प्रस्तावना

कविता कामिनी के हास महाकविभास संस्कृत नाटकों की विकासपरम्परा में देदीप्यमान वह मणि हैं जिनकी कीर्तिकौमुदी का अजस्र प्रकाश काल के दुर्दम्य प्रभाव से अस्पष्ट रहा और सुदूर दक्षिण से लेकर अनन्त उत्तर तक तथा पूरव से लेकर पश्चिम तक चमकता रहा। नाटक को पञ्चम वेद कहलाने का जो सम्मान प्राप्त हुआ और कालिदास ने जो "नाट्यं भिन्नरुचेर्जनस्य बहुध्याप्येकं समाराधनम्" कहा उसकी सम्यक् परिपुष्टि भासकृत नाटकों से होती है। नाटक में तीनों लोकों के भावों का अनुवर्तन होता है। जब हम इस दृष्टि से देखते हैं तो भास का महत्त्व और भी बढ़ जाता है।

## भास का वैशिष्ट्य

संस्कृतके नाटकों में काव्यत्व खास गुण है; और ह्रासोन्मुख काल में तो यह काव्यत्व इतना बढ़ गया कि नाटक अपने स्वत्व को भी खो बैठे। संस्कृत नाटकों का मुख्य लक्ष्य रसानुभूति उत्पन्न करना रहा है न कि चरित्र का अन्तर्द्वन्द्व बताना। और यही कारण हैं कि संस्कृत नाटकों में काव्यत्व अधिक पाया जाता है।

आधुनिक जिन नाटककारों पर "इब्सन" अथवा "गाल्सवर्दी" का प्रभाव पड़ा है वे यथार्थ चित्रण के इतने पक्षपाती दिखाई पड़ते हैं कि उनकी पद्धति ही प्राचीन नाटकों की पद्धति से अलग हो गयी है। नाटककार अपनी कृति के माध्यम से सफल तभी माना जायगा जब कि वह "नाटक में काव्यत्व का समावेश करता हुआ भी नाटक के स्वाभाविक गुण, जैसे—निबध्य घटनाचक्र की प्रवाहमयता, नाटकीय कौतूहल, दृश्यों का प्राकृतिक विनियोग और दर्शक-गत प्रभाव को अक्षुण्ण बनाये रखे। इस माने में कालिदास जैसे खरे उतरते हैं संस्कृत के अन्य कवि नहीं उतरते दीख पड़ते हैं। भवभूति केवल कविता के प्रवाह में बह जाते हैं।

भास का कवित्व सदा नाटकीयता का सहायक बनकर आता है। भास की कविता में ऐसा नहीं जान पड़ता है कि कविने इसे बहुत खींच-तान कर जोड़ा हो। वह ऊपर से जुड़ी नहीं प्रतीत होती। भास के कवित्व पूर्ण पद्य घटनाचक्र को प्रवाहित करते जान पड़ते हैं। भास के नाटकों की प्रभावोत्पादकता उसके सरल भाषा से पूर्ण एवं असमाश्रित या अल्प समाश्रित पात्रों का संवाद और प्रसंगानुकूल भावों से पूर्ण पद्य से स्वभावतः ही अनूठी है।

भास का खास लक्ष्य नाटकीय योजना था। भास की शैली प्रसाद गुण युक्त है, किन्तु वीर रस के वर्णनों में वह ओज का भी प्रदर्शन करती है। इस प्रकार कवि की दृष्टि से अश्वघोष की अपेक्षा भास हल्के हैं। इनके नाटकों के अध्ययन के पश्चात् यह समझ में आता है कि रामचरित्र से सम्बद्ध नाटकों में (प्रतिमा) में न वह रसवत्ता ही पायी जाती है या न तो पात्रों का उतना प्रभाव पूर्ण-चरित्र चित्रण ही हो पाता है जो एक नाटककार के लिए अपेक्षित है। महाभारत से सम्बद्ध नाटकों को भी मध्यम श्रेणी का इस लिए माना जाता है क्योंकि उनमें वर्णित कथानकों में रचयिता की भावनाएं उदात्त दिखाई पड़ती है एवं घटना-विधान भी रसानुकूल नियोजित किया गया है। उदयन कथा से सम्बद्ध नाटकों को हम कवि की सर्वोत्कृष्ट रचनाएं कह सकते हैं क्योंकि इन नाटकों में वर्णित कथाओं में प्रदर्शित नाटकीय संविधान के द्वारा कवि पूर्ण रूपेण सफल दिखाई देता है। प्रणय जैसे विस्तृत विषय का अवलम्ब लेकर कवि ने इन नाटकों में मानव मन का बहुत ही सजीव सरस एवं सत्य चित्रण किया है। भास ने इन नाटकों में सामाजिक एवं पारिवारिक आदर्शों का निर्वाह बड़े मनोरम ढंग से किया है।

नाट्यकला, जिस समय बाल्य अवस्था में पालने में झूल रही थी, भास ने अपनी रचना के माध्यम से उस शिशु को पृथ्वी पर चलाने का बहुत ही साहस एवं महत्व पूर्ण प्रयास किया। इस कारण ही उनके नाटकों में "द्रुत गति वाले नाटकीय निर्देश" (निष्क्रम्य प्रविशति) कथानक सूत्रों में यत्र-कुत्र अन्विति का ध्यान न देने जैसे दोष दिखाई पड़ते हैं।

इन बहुशः त्रुटियों के रहने पर भी भास की कला महान् हैं। उसमें अपेक्षित प्रौढता के न रहने पर भी भाव-गांभीर्य और रमणीयता है।

भास की शैली—

अपनी सम्पूर्ण विशेषताओं से पूर्ण शैली के कारण भास की अभिव्यञ्जना बहुत ही प्रभावोत्पादक है। इनके नाटकों में प्रसाद और ओज के साथ ही माधुर्य की संयोजना इतने सुन्दर ढंग से की गयी है जो सहृदयों को अनायासा ही मुग्ध कर देती है। इनकी शैली अलंकारों पर ही नहीं अपितु भावनाओं को स्पष्ट कर अपने को कृत-कृत्य मानती है। परिणाम स्वरूप कृत्रिमता का स्थान स्वाभाविकता ने ले लिया है। भास ने उन अलंकारों का प्रयोग किया है जो बहुत ही सरलता से समझ में आ जाते हैं, अतः वे स्वाभाविक से लगते हैं, और उनसे वस्तु चित्र और भी स्पष्ट हो गये हैं। भास को भावबोधन की एक अपूर्व सफलता मिली है। इसका कारण उनकी सरल शैली और अद्भुत मनोवैज्ञानिक दृष्टि ही है। इनके नाटकों में दूरारूढ़ कल्पना का अभाव, समासाल्पता एवं प्रवाहमयता को देखकर कुछ विद्वानों ने उन पर रामायण का प्रभाव माना है जो उचित भी प्रतीत होता है। भास ने लोकोक्तियों के माध्यम से गागर में सागर भर दिया है। जैसे—

"आपदं हि पिता प्राप्तो ज्येष्ठपुत्रेण तार्यते ( मध्यम व्यायोग )<br>
वृद्धोऽपि कुञ्जरो वन्यो न व्याघ्रं घर्षयेद्वने ( ,, ,, )<br>
चक्रारपंक्तिरिव गच्छति भाग्यपङ्क्तिः ( स्वप्नवास० )<br>
इत्यादि।

## प्रतिज्ञायौगन्धरायण का सारांश

कोई भी कलाकर अपनी रचना के प्रसार के लिए एक छोटा सा आधार पहले ग्रहण करता है। पश्चात् अपनी प्रतिभा, तर्क और कल्पना के द्वारा उसी का विस्तार करता है। प्रस्तुत नाटक में भी भास ने "अवन्ती देश में हरवृद्ध के होठों पर रहनेवाली उदयन और वासवदत्ता की प्रेम कहानी को आधार माना है और उसी प्रेम कहानी को अपनी अद्भुत प्रतिभा से ऐसा रोचक रूप दिया जो नाटक बनकर मनोरञ्जन के साथ ही जनशिक्षा का भी एक सुगम उपाय हो गया।

जैसा कि पहले ही कह चुका हूँ इस नाटक में निबद्ध कथा-वस्तु लोककथा पर आश्रित है।

प्रथम अङ्क—इसमें मन्त्री यौगन्धरायण सालक के साथ वार्तालाप करते हुए रङ्गमञ्च पर दिखायी पड़ता है। वार्तालाप के प्रसंग में वह कहता है कि कल प्रातः वत्सराज उदयन वेणुवन के पास विद्यमान नागवन के लिए प्रस्थान करेंगे, और उन्हें बन्दी बनाने के लिए प्रद्योत प्रयास करेगा। अतः इसकी सूचना उनको देने के लिए सालक को पत्र एवं रक्षासूत्र के साथ उनके पास भेजना चाहता है। यौगन्धरायण राजमाता के पास से रक्षासूत्र माँगता है। उसी समय उदयन का अंगरक्षक हंसक वहाँ उपस्थित होता है और "उदयन बन्दी बना लिए गये" इस खबर को सुनाता है। वह कहता है कि स्वामी किसी को सूचना दिये बिना ही नागवन को प्रस्थान किये।

रुमण्वान् ने यद्यपि उन्हें बहुत रोका पर उसे वे अपनी शपथ देकर चले गये। वहाँ जाने पर उन्होंने एक नीला हाथी देखा, और अपनी वीणा के साथ जब उसके पास पहुँचे तो उस लोहे के बने हाथी के भीतर से प्रद्योत की सेनाने निकल कर उन्हें घेर लिया। स्वामीने इस छल को समझकर अपनी सीमित सेना के साथ शत्रुओं का सामना सायंकाल तक किया। यद्यपि स्वामी ने बड़ी वीरतापूर्वक शत्रुओं का सामना किया और अनेक शत्रुओं को यमपथ का पथिक बनाया परन्तु सायंकाल प्रहार से जर्जर तथा थका हुआ स्वामी का घोड़ा बेहोश हो गया और स्वामी भी बेहोश हो गये। तब प्रद्योत का मन्त्री शालङ्कायन पालकी पर बिठाकर उन्हें उज्जयिनी ले गया। ये सब वृत्तान्त कहकर हंसक चुप हो जाता है और कहता है कि "स्वामी ने मुझसे कहा कि मैं यौगन्धरायण से मिलना चाहता हूँ।" इस सारी कथा को सुनकर यौगन्धरायण आवेश में आ जाता है और प्रतिज्ञा करता है कि "यदि राहुग्रस्त चन्द्रमा की तरह शत्रुओं द्वारा पकड़े गये स्वामी उदयन को मैं मुक्त न करवा दूं तो मैं यौगन्धरायण नहीं। यौगन्धरायण की इसी प्रतिज्ञा के कारण इस नाटक का नाम भी "प्रतिज्ञायौगन्धरायण" कवि ने रखा।

द्वितीय अङ्क—इसमें महासेन प्रद्योत की राजधानी उज्जयिनी का वर्णन है। प्रद्योत की लड़की वासवदत्ता से विवाह करने के लिए मगध, काशी, वंग, मिथिला तथा सूरसेन देश के राजाओं के निमन्त्रण आ चुके हैं, पर कन्या किसे दी जाय यह निश्चय नहीं हो पा रहा है। इस विचार विनिमय के

अभिनय में प्रद्योत राजमहिषी और कांचुकीय दिखाई पड़ते हैं। बात-चीत चल ही रही थी कि सहसा कांचुकीय वत्सराज के बन्दी बना लिए जाने की सूचना देता है। पहले तो प्रद्योत विश्वास नहीं करता परन्तु कांचुकीय के विश्वास दिलाने पर वह मान जाता है। प्रद्योत उदयन को भीतर बुला लेता है। राजमहिषी उदयन को देखकर उसी को वासवदत्ता के अनुरूप करार देती हैं।

तृतीय अङ्क—इसमें प्रद्योत की राजधानी में वत्सराज का विदूषक परिवर्तित वेष में दिखाई पड़ता है। वत्सराजके चर तथा अमात्यगण भी वेषपरिवर्तन कर वहाँ आ गये हैं। यौगन्धरायण ने उन्मत्तक का तथा रुमण्वान् ने श्रमणक का वेष बनाया है। सांकेतिक भाषा में विदूषक तथा उन्मत्तक बातचीत करते हैं उसी समय श्रमणक वेष में रुमण्वान् भी वहाँ आ जाता है। बातचीत के दौरान सायंकाल हो जाता है तब वे लोग अग्निगृह में प्रवेश करते हैं। वहीं विदूषक कहता है कि मैं उदयन से मिला था हमलोगों ने तो उन्हें मुक्त करने का सारा प्रबन्ध कर लिया था परन्तु उन्हें तो वासवदत्ता मिल गयी है और वे उसे लेकर चलने को कहते हैं। रुमण्वान् भी वही बात कहता है। यौगन्धरायण राजा की इस कामुकता को असामयिक कहकर हास्यास्पद कहता है। फिर भी राजा की इच्छा का अनुकरण तो हम लोगों को करना ही है अतः यौगन्धरायण प्रतिज्ञा करता है कि जिस तरह अर्जुन ने सुभद्रा का अपहरण किया था उसी तरह उदयन द्वारा यदि वासवदत्ता का अपहरण न करवाया तो मेरा नाम यौगन्धरायण नहीं। यदि घोषवती वीणा, नीलगिरि हाथी, वासवदत्ता तथा उदयन को कौशाम्बी न पहुँचा दूँ तो मेरा नाम यौगन्धरायण नहीं। इसी समय दिन चढ़ आता है सब लोग तितर-बितर हो जाते हैं।

चतुर्थ अंक—इसमें गात्रसेवक को ढूँढते हुए भट प्रवेश करता है। गात्रसेवक भद्रवती हस्ती का संरक्षक हैं जो वास्तव में वत्सराज का चर हैं। भट हाथी का पता न पाकर, गात्रसेवक को ढूँढता है। गात्रसेवक झूठ मूठ का मद्यप ( शराबी ) होने का अभिनय करता है। वह भट को बताता है कि उसने शराब के लिए हाथी के अंकुश घण्टा आदि समस्त पदार्थों को शौण्डिक के यहाँ गिरवी रख छोड़ा है। इसी समय कोलाहल बढ़ता है और शोर में पता लगता

है कि वत्सराज वासवदत्ता को लेकर भाग गया। वत्सराज के भाग जाने पर युद्ध प्रारम्भ होता है जिसमें यौगन्धरायण बन्दी बना लिया जाता है। यौगन्धरायण को अपने पकड़े जाने का तनिक भी खेद नहीं है, क्योंकि उसने अपनी दोनों प्रतिज्ञा पूरी कर ली है। बन्दी बनाकर यौगन्धरायण शस्त्रागार में रखा जाता है जहाँ पर उसकी भेंट भरतरोहक से होती है। भरतरोहक बहुत से आक्षेप करता है परन्तु उन सभी आक्षेपों का मुंहतोड़ उत्तर यौगन्धरायण दे देता है। भरतरोहक यौगन्धरायण को भृङ्गार नामक स्वर्ण पात्र देता है, पहले तो यौगन्धरायण उसे अपना अपमान समझकर नहीं लेता है, परन्तु पीछे जब उसे पता चलता है कि प्रद्योत ने वत्सराज द्वारा किये गये वासवदत्ता के अपहरण का अनुमोदन कर चित्रफलक में उन दोनों का विवाह कर दिया है और यह ( भृङ्गार ) उसी का उपहार है तो उसे सम्मान जानकर स्वीकार करता है। भरतवाक्य के साथ नाटक समाप्त होता है।

## पात्रों का चरित्र-चित्रण

यों तो प्रस्तुत नाटक में बहुत से पात्र हैं परन्तु शसक्त भूमिका चार की ही प्रतीत होती है। अतः उन चार पात्रों का ही चरित्र चित्रण नीचे किया जा रहा है। उन चारों में प्रथम उदयन है।

**उदयन**—उदयन वत्सदेश का राजा और कलाकारों का सरताज है। वह अपने रूप का शानी नहीं रखता; गुण तो उसके विश्वप्रसिद्ध ही हैं। उसका जन्म भी प्रख्यात भरतवंश में हुआ है। इस प्रकार जन्म, धन, रूप और गुणों का एकत्रीकरण उदयन में हैं तभी तो महासेन की स्त्री भी उसी को वासवदत्ता के योग्य कहती है। उसके वीणा बजाने में वह जादू है जो सहृदय मानव तो क्या उन्मत्त गज को भी वशीभूत कर लेता है। उसी गुण के ऊपर विश्वास करके ही तो वह प्रद्योत द्वारा छला जाता है। उसे विश्वास है कि मैं अकेला भी इस दिखाई पड़नेवाले नीले हाथी को वश में कर लूँगा, अतः वह रूमण्वान् को शपथ देकर रोक देता है और स्वयं अकेले जाता है और पकड़ा जाता है। उसके वीणा की प्रसिद्धि देश देशान्तर में है। जिसके कारण बन्दी अवस्था में भी प्रद्योत पुत्री वासवदत्ता को वीणा सिखाने का भार उस पर पड़ता है।

उदयन धैर्य और पराक्रम में भी श्लाघनीय है। क्योंकि जब वह कृत्रिम गज को पकड़ने के प्रयास में प्रद्योत की सेना को देखता है तो जरा सा भी विचलित नहीं होता, यह है उसका धैर्य वह अपनी छोटी सी सेना लेकर युद्ध करता है न कि आत्मसमर्पण, यह है उसका पराक्रम। वह कोई साधारण योद्धा भी नहीं क्योंकि अकेले उसने अनेकों योद्धाओं को युद्ध में यमपुर भेजा है। इसप्रकार वह धैर्य और पराक्रम की इस परीक्षा में सफल होता है।

वह जहाँ भी जाता अपने रूप और गुण की धाक जमा ही लेता है। जिससे कि वह वन्दी होकर भी मन से वन्दी नहीं होता। वह पूरा राजसी ठाठ बाट से समय विताता है। यौगन्धरायण को भले ही उदयन की यह विलासिता असामयिक लगे परन्तु वह तो मन से स्वतन्त्र है। उसके रूप जाल में तो वह चिड़िया फंसी है जिसके कारण प्रद्योत तो क्या उसका सारा राज्य उसके वश में हो सकता है; फिर वह अपने को वन्दी क्यों माने ? अतएव विदूषक जब यौगन्धरायण के सारे प्रवन्ध जो कि उसके मुक्त करने के लिए किए गये हैं सुनाता है तो वह कहता है कि "मैं तो वासवदत्ता को लेकर ही जाऊँगा।" और अन्ततो गत्वा वह अपने आत्मविश्वास एवं यौगन्धरायण के बुद्धि-कौशल के कारण उसमें सफल भी हो जाता है।

**यौगन्धरायण**—यौगन्धरायण उदयन का अमात्य है। यह बुद्धिमत्ता, स्वामिभक्ति तथा नीति-कौशल का मूर्तिमान रूप है। जिसकी बुद्धि के पराक्रम पर ही तो विश्वास करके उदयन वन्दी होकर भी विलासितापूर्वक दिवस व्यतीत करता है। उसे ( राजा को ) विश्वास है कि जब तक यौगन्धरायण है मेरा कोई वालबाँका नहीं कर सकता। और यौगन्धरायण तदनुरूप कार्य-कर्ता भी है। क्योंकि कलाकार और विलासी राजा का इस प्रकार संरक्षण कि पराधीन होने पर भी कोई उसका वालबाँका नहीं कर सकता उसकी सफलता का प्रतीक है। यद्यपि पहले तो वह असफल सा हो जाता है क्योंकि जबतक वह राजा को सावधान करे तब तक राजा वन्दी बना लिया जाता है, परन्तु लगन का इतना पक्का है कि इस अपमान का वह ऐसा वदला लेता है कि शत्रुओं के मन्त्रियों का शिर सदा के लिए नीचा हो जाता है। यौगन्धरायण आत्मविश्वास का अप्रतिम उदाहरण है—तभी तो वह प्रतिज्ञा करता है कि

"यदि मैं उदयन को मुक्त न किया तो मेरा नाम यौगन्धरायण नहीं"। यह उसके महान आत्मविश्वास का अनोखा उदाहरण है। वासवदत्ता का अपहरण कोई साधारण काम नहीं, वह भी प्रद्योत के संरक्षण में जिनको लोग महासेन कहते हैं। फिर भी अपने आत्मविश्वास के कारण वह सफल हो जाता है। वह नीतिज्ञ इतना है कि अपने गुप्तचरों से सारे उज्जयिनी को भर कर प्रद्योत की सारी कार्यवाही का पता रखता है। स्वामिभक्त इतना है कि वह वत्सराज को मुक्त कराने में स्वयं को दांव पर रख देता है। वह वेश बदलकर विपत्तियों का सामना करता है और स्वयं को विपत्ति में डाल देता है। उदयन को भागने का मौका मिले इसलिए वह अपना परिचय देकर युद्ध ठान देता है जिससे कि सेना का ध्यान यौगन्धरायण की ओर घूम जाता है और उधर उदयन भाग निकलता है। इस प्रकार बुद्धिमत्ता, स्वामिभक्ति और नीति-कौशल का एकत्र समवाय यदि है तो प्रस्तुत नाटक में यौगन्धरायण है।

प्रद्योत—प्रद्योत उज्जयिनी के राजा हैं। इनके पराक्रम की सूचना इनकी उपाधि "महासेन" ही देती है। सर्वत्र इनका आधिपत्य है, इसमें यदि कोई बाधक हो तो पराक्रमी राजा के लिए चिढ़ होना स्वाभाविक है। एवञ्च उदयन प्रद्योत के आधिपत्य को नहीं मानते इसलिए उनसे इसको चिढ़ है। फिर भी प्रद्योत गुणग्राही ऐसा है कि जब रानी, "वासवदत्ता के अनुरूप उदयन ही है" ऐसा कहती है तो मन ही मन उसके गुण और रूप की प्रसंशा करता हुआ कहता है कि—"वर के सर्वथा उपयुक्त होने पर भी वत्सराज दर्प से भरा है।" उसके इस कथन में स्पष्ट रूप से उसकी गुणग्राहकता झलकती है।

प्रद्योत उदार इतने हैं कि वत्सराज के बन्दी बना लिये जाने पर भी वे आदेश देते हैं कि "वत्सराज के साथ राजकुमार जैसा ही व्यवहार किया जाय"। यहीं पर उनका वत्सराज के प्रति स्नेह झलक जाता है, जिससे स्पष्ट हो जाता है कि इनका यह सारा प्रपञ्च वासवदत्ता का सम्बन्ध उदयन के साथ हो जाए इसीलिए है। तभी तो वासवदत्ता को वीणा सीखने के लिए उदयन के पास भेजते हैं, जबकि वह जानते हैं कि इन दोनों की उम्र किशोर है। इनका एकान्त मिलन किसी दूसरी कथा को जन्म दे सकता है। फिर भी वह ऐसा करते हैं तभी तो आगे चलकर जब उदयन वासवदत्ता

को लेकर भाग जाता है उस समय भी सबका समाधान देकर इस सम्बन्ध का अनुमोदन कर चित्रफलक में उन दोनों का विवाह कर देता है।

रुमण्वान् तथा विदूषक—ये दोनों स्वामि-भक्त हैं। ये लोग भी दुःख और सुख में सदैव राजा का साथ देते हैं। विदूषक में धैर्य की मात्रा कम है क्योंकि अग्निगृह में मन्त्रणा करते समय "राजा वासवदत्ता का अपहरण करना चाहते हैं इस बात को सुनाकर वह उदास हो जाता है और वह वापस चले जाने का प्रस्ताव रखता है" उसका धैर्य डगमगा जाता है, परन्तु यौगन्धरायण उसे धैर्य दिलाता है। वैसे इन दोनों का चरित्र प्रस्तुत नाटक में उभर कर सामने नहीं आया है। क्योंकि यौगन्धरायण के चरित्र के सामने इन लोगों का चरित्र असफल-सा प्रतीत होता है।

## प्रतिज्ञा यौगन्धरायण का समालोचनात्मक अध्ययन

प्रस्तुत नाटक भास के उस समय की रचना है जब कि उनकी काव्य-कला प्रौढ़ा हो चुकी थी। अतः प्रतिज्ञायौगन्धरायण महाकवि के सफल नाटकों में से एक है। इस नाटक में चाहे कथानक के विन्यास को लीजिए या पात्रों का चरित्राङ्कन; पात्रों का संवाद सुनिये या प्रभावान्विति देखिये सब कुछ उपर्युपरि है। कथावस्तु का विन्यास इस क्रम से हो रहा है कि जिससे एक घटना के बाद दूसरी घटना इस त्वरित गति से बढ़ती जाती है जैसे नृत्यकला में कुशल नर्तकी के कदम। कथा भाग को त्वरित गति से प्रदर्शित करने के लिए सूच्यांश की अधिकता इस नाटक में थोड़ा खटकती हैं। वैसे उदयन के बन्दी बनाये जाने का वृत्तान्त तथा वासवदत्ता-हरण के वृत्तान्त के प्रसंग में पात्रों के संवाद बड़े ही रोचक तथा महत्त्व पूर्ण भी है फिर भी वृत्तान्त के लम्बे होने के कारण दर्शकों को ऊबाने वाले से प्रतीत होते हैं।

भास की यह अपनी अलग विशेषता है कि प्रसङ्गानुकूल वह ऐसे संवादों को जड़ देता है जिससे कि दर्शकों के सामने एक नया वातावरण उपस्थित हो जाता है। भास की विशेपता का अनोखा उदाहरण तो यह है कि प्रस्तुत नाटक में उदयन को रंगमंच पर एक बार भी न दिखाकर उसे कथानक में पिरोये हुए हैं।

जव प्रद्योत अपनी रानी से वासवदत्ता के लिए अनेक देश के राजाओं का नाम वताकर पूछते हैं कि–वासवदत्ता को किसे दिया जाये ? ठीक उसी समय वाहर से आकर काञ्चुकीय वीच में ही "वत्सराज" ऐसा कहता है। काञ्चुकीय का तात्पर्य भले ही "वत्सराज वन्दी वना लिए गये यह वताना हो" परन्तु उस समय दर्शकों को तो यही प्रतीत होता है कि काञ्चुकीय वत्स-राज को उपयुक्त वर वता रहा है।

मानवीय मनोविकारों का भी वड़ा सजीव वर्णन इस नाटक में दीख पड़ता है। वत्सराज के बन्दी वना लिये जाने पर अपनी विफलता पर यौग-न्धरायण जहाँ खीझता हुआ दिखाई पड़ता है वहीं अपने आत्म-विश्वास का परिचय अपनी प्रतिज्ञा द्वारा देता हुआ भी दिखाई देता है।

कन्यादान के सम्वन्ध में माताओं की मनःस्थिति का प्रद्योत द्वारा कथन मनोविकारों के चित्रण का अनूठा उदाहरण है। प्रद्योत कहता है—

"अदत्तेत्यागता चिन्ता दत्तेति व्यथितं मनः।
धर्मस्नेहान्तरे न्यस्ता दुःखिताः खलु मातरः॥" २।७॥

तात्पर्य यह है कि "लड़की का विवाह यदि नहीं हुआ तो चिन्ता यदि हो गया तो (वियोग की सम्भावना से) मन दुखित होता है। इस प्रकार धर्म और स्नेह के वीच फँसी माताएं हमेशा दुःखी ही रहती हैं।

चरित्र-चित्रण की दृष्टि से भी प्रस्तुत नाटक में महाकवि ने पात्रों के चरित्रों को वड़े ही आकर्षक ढंग से सजाया है। जहाँ उदयन कलाप्रेमी, रूप-वान्, विलासी तथा शौर्य के प्रतीक हैं वहीं यौगन्धरायण नीतिज्ञ और कर्त्तव्य-परायण के रूप में सामने आता है।

काव्यकला की दृष्टि से भी यह नाटक वड़ा खरा शावित हुआ है। इस नाटक में राजनीति और कूटनीति का वड़ा ही सुन्दर चित्रण देखने को मिलता है। इस नाटक का मेरुदण्ड परवञ्चना ही है।

इस नाटक का निम्नोक्त पद्य स्वामिभक्ति का मनोरम उदाहरण है।

नवंशरावं सलिलैः सुपूर्णं सुसंस्कृतं दर्भकृतोत्तरीयम्।
तत्तस्य मामून्नरकं स गच्छेद् यो भर्तृपिण्डस्य कृते न युध्येत्॥ ४।२॥

## भास का समय

संस्कृत के अन्य प्राचीन महाकवियों की तरह "भास" ने अपनी रचनाओं में न तो अपने समय की चर्चा की या न अपनी स्थिति की। पाश्चात्य और पूर्वीय विद्वानों का मत इनके विषय में वैसे ही परस्पर विरुद्ध हैं जैसे कवि कुल गुरु कालिदास के विषय में। उन मत मतान्तरों को तीन भाग में विभक्त कर उनकी यथार्थता पर विचार यदि किया जाय तो सुविधा रहेगी।

प्रथम मत—

महमहोपाध्याय टी० गणपति शास्त्री, दीक्षितार आदि के मतानुसार महा कवि भास पाणिनि और कौटिल्य से भी प्राचीन हैं। कौटिल्य ने युद्धभूमिमें सेनाओं के उत्साहवर्द्धन के लिए जिन जिन श्लोकों को प्रस्तुत किया है उनमें—

"नवं शरावं सलिलैः सुपूर्णं सुसंस्कृतं दर्भकृतोत्तरीयम्।
तत्तस्य माभून्नरकं च गच्छेद् यो भर्तृपिण्डस्य कृतेन युध्येत्।"

यह श्लोक भास रचित "प्रतिज्ञा-यौगन्धरायण" में भी मिलता है। भास विरचित "प्रतिमा-नाटक" में भी पण्डितमूर्धन्य रावण ने "वार्हस्पत्यस्यार्थम् अधीये" कहकर अपने को वार्हस्पत्य अर्थशास्त्र का ज्ञाता कहा है। भास का कौटिल्य से पूर्ववर्तित्व इससे भी सिद्ध होता है क्योंकि भास के समय में कौटिल्य का अर्थ-शास्त्र न बना हो।

भास की रचनाओं में पाणिनि प्रोक्त व्याकरण नियम की अव्यवस्था बहुशः पायी जाती है। यदि भास के समय पाणिनि होते या उनसे पूर्व हो चुके होते तो भास जैसे महाकवि क्या उक्त व्याकरण के नियम का उल्लंघन कर सकते थे। अतः भास का समय पाणिनि से पूर्व मानना कोई अनुचित न होगा।

शूद्रक कृत "मृच्छकटिक" नाटक पर भास रचित "दरिद्र-चारुदत्त" का स्पष्ट प्रभाव दिखलाई पड़ता है, एवं विन्सेन्ट स्मिथ के कथनानुसार शूद्रक का शासन १२० से १९७ ई० पू० तक था। अतः भास ने "दरिद्र-चारुदत्त" की रचना यथा संभव ई० पू० चौथी या पाँचवीं शताब्दी में की होगी।

यद्यपि डा० टी० गणपति शास्त्री ने भास को बुद्ध का पूर्ववर्ती माना है, परन्तु भास के नाटकों में जिन नागवन, वेणुवन, राजगृह और पाटलिपुत्र का वर्णन

मिलता है वे सब संभव हैं बुद्ध के समय ही प्रसिद्धि प्राप्त किये होंगे। अतः बुद्ध के पश्चात् ही भास का समय माना जा सकता है।

**द्वितीय मत ( २-३ ई० पू० )**—मैंने पहले ही इस बात की चर्चा की है कि कालिदास ने अपने नाटक में भास की प्रशंसा की है। चूंकि कालिदास का समय डा० कीथ के अनुसार चौथी शताब्दी माना गया है, अतः भास का समय ३५० ई० तक माना जा सकता है। अथ च, अश्वघोष के नाटकों में भास की चर्चा बिल्कुल नहीं है अपितु "बुद्धचरित" के एक श्लोक का स्पष्ट प्रभाव इनके "प्रतिज्ञा यौगन्धरायण" में मिलता है। अतः भास को अश्वघोष (द्वितीय शताब्दी ) के बाद एवं कालिदास ( चतुर्थ या पंजम शताब्दी ) के बाद मानना चाहिए।

**तीसरा मत**—

कुछ लोगोंने स्वप्न-वासवदत्तादि १३ नाटकों के कर्ता भास को न मानकर किसी केरल प्रदेशीय कवि को माना है और उसके मतानुसार उस कवि का समय सातवीं शताब्दी है।

इस प्रकार पाश्चात्य ऐतिहासिक गवेषकों के मतों के अध्ययन कर लेने के पश्चात् हम जिस-किसी भी प्रकार इसी निश्चय पर पहुँच पायेंगे कि "भास" मौर्य काल के पूर्व इस लिये विद्यमान थे कि इन्होंने भी तात्कालिक कवि की तरह अपने नाटकों में अपना नामोल्लेख नहीं किया है। एवञ्च इन्हें कौटिल्य ( ४ थीं शताब्दी ई० पू० ) के पश्चात् नहीं माना जा सकता।

## नाटक का नामकरण

जैसा कि पहले ही कह आया हूँ इस नाटक का नामकरण यौगन्धरायण द्वारा की गयी प्रतिज्ञाओं को ध्यान में रखकर किया गया है। प्रस्तुत नाटक में यौगन्धरायण दो बार प्रतिज्ञा करता है। प्रथम प्रतिज्ञा तो वह तब करता है जब वह अपने प्रयास में विफल होकर अपने आप पर खीज जाता है। क्योंकि जब तक प्रद्योत के छल प्रभाव की सूचना वह राजा को दे तब तक वह बन्दी बना लिया जाता है।

यदि शत्रुबलग्रस्तो राहुणा चन्द्रमा इव।
मोचयामि न राजानं नास्मि यौगन्धरायणः॥ १।१६ ॥

और दूसरी प्रतिज्ञा वह राजा की अभिलाषा को पूर्ण करने के लिए स्वामिभक्ति के आवेश में करता है—

सुभद्रामिव गाण्डिवी नागः पद्मलतामिव ।
यदि तां न हरेद् राजा नास्मि यौगन्धरायणः ॥ ३।८ ॥
यदि तां चैव तं चैव तां चैवायतलोचनाम् ।
नाहरामि नृपं चैव नास्मि यौगन्धरायणः ॥ ३।९ ॥

इन्हीं दोनों प्रतिज्ञाओं के आधार पर इसका नाम प्रतिज्ञा-यौगन्धरायण रखा गया। जैसा कि इसके नाम से ही स्पष्ट हो जाता है। क्योंकि नाम की यही विशेषता है जो अपने छोटे से कलेवर के द्वारा भीतर की सारी बातों का ज्ञान करा दें।

## भास के नाटकों का संक्षिप्त परिचय

**( १ ) प्रतिमा**

इस नाटक में सात अंक हैं। इसमें राम-वनवास से लेकर रावण-वध पर्यन्त कथा वर्णित हैं। भरत कृत नाट्यशास्त्र नियम के विरुद्ध दशरथ की मृत्यु प्रस्तुत नाटक में रंग मंचपर ही अभिनीत की गयी है। अयोध्या के मृत राजाओं की प्रतिमाएं देवकुल में स्थापित की जाती थी अतः उक्त नाटक का नाम "प्रतिमा" रखा गया।

**( २ ) अभिषेक**

छः अङ्कों के इस नाटक में किष्किन्धा, सुन्दर तथा युद्ध काण्ड की रामायण-कथा वर्णित है।

**( ३ ) अविमारक**

इस नाटक में अविमारक तथा राजा कुन्तिभोज की पुत्री कुरङ्गी के प्रेम की कहानी है। अविमारक का संकेत कामसूत्र में मिलता है। इस नाटक में प्रेम का सुन्दर एवं सरस चित्रण है।

**( ४ ) बालचरित**

इसमें श्रीकृष्ण जन्म से लेकर कंसवध तक की कथाएं वर्णित हैं। इसमें पाँच अङ्क हैं। कृष्ण के बालचरित का बहुत ही सजीव वर्णन प्रस्तुत नाटक में है।

**( ५ ) पञ्चरात्र**

इस नाटक में कवि ने महाभारत की एक कथा का चित्रण बिल्कुल अपनी कल्पनाशक्ति के आधार पर नवीन ढंग से किया है। दुर्योधन यज्ञ के समय आचार्य द्रोण को दान देने की प्रतिज्ञा करता है। उस दान में द्रोण पाण्डवों को आधा राज्य दे दो ये दान माँग लेते हैं। शकुनि की सलाह से दुर्योधन स्वीकृति तो देता है परन्तु उसमें एक शर्त लगा देता है कि यदि पाँच रातों में इस बात की जानकारी पाण्डवों को लग जाए तब हम उन्हें आधा राज्य दे देंगे। जब कि पाण्डव लोग विराट नगर में थे। द्रोणाचार्य के प्रयास से पाण्डवों को इस बात का पता चल जाता है और दुर्योधन उन्हें आधा राज्य दे देता है। यही कथानक इस नाटक में बड़े ही मनोरम ढङ्ग से वर्णित किया गया है।

**( ६ ) मध्यमव्यायोग**

इस नाटक में मध्यम पाण्डव ( भीम ) का मध्यम ब्राह्मण पुत्र की रक्षा करना और हिडिम्बा से मिलन यह अन्त में वर्णित है। इसमें पुत्र का पिता को न पहचानते हुए धृष्टतापूर्वक माँ के सम्मुख लाकर उपस्थित करने का वर्णन बड़े ही सरस एवं कौतूहलपूर्ण ढङ्ग से वर्णित है।

**( ७ ) दूतवाक्य**

इसमें महाभारत के युद्ध के पहले श्रीकृष्ण पाण्डवों के दूत बनकर कौरवों के पास जावे हैं यह कथा वर्णित है। कृष्ण और दुर्योधन के कथोपकथन में नाटकीयता का बड़ा ही महत्वपूर्ण दिग्दर्शन प्रस्तुत नाटक में किया गया है।

**( ८ ) दूतघटोत्कच**

इसमें अभिमन्यु के मृत्यु से दुःखसंतप्त, क्रुद्ध अर्जुन की प्रतिज्ञा कर लेने के बाद घटोत्कच पाण्डवों के पक्ष से दूत बनकर दुर्योधन के पास उसके विनाश की सूचना देने जाता है। उद्धत घटोत्कच एवं दुर्योधन के वार्तालाप का चित्रण इसमें बहुत ही कौतूहल पूर्ण है।

**( ९ ) कर्णभार**

इस एकांकी नाटक में खिन्न मना कर्ण प्रवेश करता हुआ शल्य से अपने अध्ययन काल की बातों को बताता है कि परशुराम से मैंने किस प्रकार छल

से शस्त्र विद्या सीखी, एवं 'यह क्षत्रिय है' ऐसा जानकर उन्होंने कैसे भीषण शाप मुझे दे डाला इत्यादि। अन्त में ब्राह्मण वेष में इन्द्र कर्ण से कवच-कुण्डल की याचना करते हैं, शल्य के मना करने पर भी यश को स्थायी बताते हुए कर्ण उन्हें कवच-कुण्डल दे देता है। इसी कथा का अपने ढङ्ग से कवि वर्णन करता है।

## ( १० ) स्वप्नवासवदत्तम्

यह कौशांबी के राजा उदयन की कथा पर आधारित है। इस नाटक में प्रिया में आसक्त राजा उदयन के राज-काज से बिल्कुल विमुख हो जानेपर शत्रुओं द्वारा अधिकृत राज्य भाग के अपहरण हो जाने पर उसका मन्त्री यौगन्धरायण ( वासवदत्ता की अनुमति से ) वासवदत्ता के लावणक वन में जल जाने की झूठी खबर प्रसारित करवा कर, वासवदत्ता को गुप्त वेश में मगधराज की लड़की पद्मावती के पास रख देता है। वासवदत्ता को पद्मावती के पास रखने का कारण था कि ज्योतिषियों ने बताया था कि उदयन का दूसरा विवाह पद्मावती से होगा। इस प्रकार यौगन्धरायण की चाल से मगध नरेश दर्शक की बहन पद्मावती से उदयन का विवाह हो जाता है। पद्मावती के समुद्र गृह में सोया हुआ उदयन स्वप्न में वासवदत्ता को देखता है उसी समय वहाँ पर वासवदत्ता भी उपस्थित रहती है। वह स्वप्न आगे चलकर यथार्थ हो जाता है। अन्त में यौगन्धरायण सभी खोया हुआ राज्य मिल जाने पर भेद खोल देता है। इस नाटक में प्रेम का बहुत ही मनोरम चित्रण किया गया है।

## ( ११ ) प्रतिज्ञायौगन्धरायण

इसमें भी उदयन की ही कथा वर्णित है। इसको हम स्वप्नवासवदत्तम् के पहले का नाटक कह सकते हैं। इसमें उदयन बनावटी लोहे के हाथी के छल से महासेन अवन्तिराज के द्वारा बन्दी बना लिया जाता है। वहाँ पर इसी अवस्था में वह अवन्तिराज की पुत्री वासवदत्ता को वीणा की शिक्षा देने लगता है एवं उसी क्रम में उदयन एवं वासवदत्ता का प्रेम हो जाता है, और वह प्रेम इस स्तर तक बढ़ जाता है कि उदयन, यौगन्धरायण की सहायता से वासवदत्ता को लेकर उज्जयिनी से भाग निकलता है।

( १२ ) ऊरुभंग

इसमें भीम और दुर्योधन के गदायुद्ध तथा दुर्योधन के ऊरुभंग की कथा वर्णित है।

( १३ ) चारुदत्त

इसमें उज्जयिनी के सार्थवाह चारुदत्त और गणिका वसन्त सेना के प्रेम की कथा निबन्धित है। चारुदत्त की कथा का आधार लोक कथा ही जान पड़ती हैं।

ऐसा जान पड़ता है कवि अपनी प्रतिभा से उन सभी क्षेत्र की कथाओं को नाटकीय रूप देना चाहता था जो उस समय लोक कथा के रूप में हो कि वा ऐतिहासिक। जैसे स्वप्नवासवदत्तम् कर्णभारकी कथा जहाँ एक तरफ से ऐतिहासिक आधार पर आधारित है वहीं चारुदत्त और अविमारक की कथा बूढ़ी दादी-नानियों के द्वारा बच्चों के मनोविनोद के लिए कहीं कथा की तरह प्रतीत होती हैं। यह कवि की अनुपम प्रतिभा का द्योतक ही तो है।



# नाटक के प्रमुख पात्र

**पुरुष पात्र—**

यौगन्धरायण ( उन्मत्तक ) : वत्सराज का मुख्य मन्त्री।

रुमण्वान् ( श्रमणक ) : वत्सराज का द्वितीय मन्त्री।

विदूषक ( वसन्तक ) : वत्सराज का मित्र।

हंसक : वत्सराज के निरन्तर समीप में रहनेवाला सेवक।

सालक : यौगन्धरायण का अनुचर एवं सन्देशवाहक।

निर्मुण्डक : यौगन्धरायण का भृत्य।

ब्राह्मण : यौगन्धरायण का मित्र।

भट : महासेन का भृत्य।

गात्रसेवक : भद्रवती नामक हथिनी का, जिस पर वासवदत्ता सवारी करती थी, महावत और ( यौगन्धरायण का एक गुप्तचर )।

प्रद्योत ( महासेन ) : उज्जयिनी का राजा।

भरतरोहक : महासेन का प्रधान मन्त्री।

बादरायण : प्रद्योत ( महासेन ) के राजमहल का एक विशिष्ट कर्मचारी।

साधारणी : महासेन के सामान्य अनुचर।

**स्त्री-पात्र—**

अङ्गारवती : महासेन की महिषी।

विजया : वत्सराज की प्रतिहारी।



॥ श्रीः ॥

# प्रतिज्ञायौगन्धरायणम्

## 'इन्दुकला' संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेतम्



## प्रथमोऽङ्कः

( नान्द्यन्ते ततः प्रविशति सूत्रधारः )

---

स्वच्छामुदारमधुरां विलसत्प्रसादां
विश्रामधामपुलिनां विशदार्थधाराम् ।
हंसावगाहनरसां नितरामगाधा
माराधयामि कविभाससरस्वतीं ताम् ॥ १ ॥
श्रोतुर्विमुग्धमतिविभ्रममाहरन्ती-
चित्रां पटीमिव नटीमिव नाटकस्य ॥
वाचं निवेदयति यो विपुलार्थलक्ष्मीं
स्मेराननं तमनिशं गुरुमानतोऽस्मि ॥ २ ॥

तत्र भवान् कविताकामिन्याः हासो महाकविभासः सहृदयहृदयानुरञ्जनाय 'प्रतिज्ञायौगन्धरायणं' नामकं रूपकं रूपयति नान्द्यन्ते तत इत्यादिना । रूपकस्यास्य नाम 'प्रतिज्ञा यौगन्धरायणमिति वर्तते तस्य कोऽर्थ इति जिज्ञासायां प्रतिज्ञाभिः प्रतीतो यौगन्धरायणः यस्मिन् नाटके तत् (नाटकम्) प्रतिज्ञायौगन्धरायणम् ।

सूत्रधारः नान्द्यन्ते प्रविशति । तत्र 'नान्दी' इति किम् ? नन्दिः आनन्दः,

---

नान्द्यन्ते—(मङ्गल गान वाद्यरूप नान्दी के समाप्त हो जाने पर सूत्रधार रङ्गमञ्च पर आता है । )

सूत्रधारः—

पातु वासवदत्तायो महासेनोऽतिवीर्यवान् ।
वत्सराजस्तु नाम्ना सशक्तिर्यौगन्धरायणः ॥ १ ॥

---

तस्या इयम् "'तस्येदम्' इत्यण् नान्दी[1] गीतवाद्यवादनादिरूपा क्रिया, तस्याः अन्ते अवसाने, नान्दीपाठाऽनन्तरमिति भावः। सूत्रधारः[2] अभिनेयपदार्थानुष्ठान-विधानादिक्रियापटुः, ततः तस्मात् (नेपथ्यात्) स्थलात्, प्रविशति प्रवेशङ्करोति रङ्गमञ्चमिति शेषः।

तत्रभवान् महाकविः स्वनिरूप्य रूपकस्य निर्विघ्नपरिसमाप्तिकामनया पदविन्यासचातुर्यपुरस्सरं सूत्रधारद्वारा पात्रोपक्षेपरूपं वस्तुनिर्देशात्मकं मङ्गल माचरति-पातु वासवदत्ताय इति।

अन्वयः—वासवदत्तायो, अतिवीर्यवान्, नाम्ना, वत्सराजः, सशक्तिः, यौगन्धरायणः, महासेनः पातु ॥ १ ॥

व्याख्या—वासवाय = इन्द्राय, दत्तः = प्रदत्तः, अयः = शुभावह विधिर्येन सः, अतिवीर्यवान् = अतिशयबलवान्, नाम्ना = अभिधेयेन, वत्सराजः = बालराजः, वेदे गणपतेरस्य ज्येष्ठभ्रातृत्वमुपपादितमतः कनिष्ठत्वात् बालराज (वत्सराज) इति महाकविनोक्तम्, सशक्तिः = शक्तिसहितः, शक्ति-नामकास्त्रसहित इति भावः, यौगन्धरायणः = युगन्धरस्य मिथुनरूपिणः भगवतः शिवस्य अपत्यं पुमान् 'नडादिभ्यःफक्' इति सूत्रेण फक्, तस्य स्थाने 'आयनेये-नेयी'–इत्यादिना आयनादेशे 'यौगन्धरायणः' = शिवपुत्रः महासेनः = कार्तिकेयः, (वः = नाटकप्रेक्षकान्) पातु = रक्षतु।

पदविन्यासचतुरेण कविनाऽत्र वासवदत्ता–महासेनवत्सराज–यौगन्धराय-णानां प्रधानपात्राणां सूचनया 'मुद्राऽलङ्कारः प्रदर्शितः। तल्लक्षणञ्च 'सूच्या-र्थसूचनं मुद्रा प्रकृतार्थपरैः पदैः' इति। अत्र भावध्वनिः ॥ १ ॥

---

सूत्रधार—इन्द्र को जिन्होंने ऐश्वर्य दिया है ऐसेमहाबलशाली एवं 'शक्ति' नामक अस्त्र को धारण करने वाले भगवान शिव के पुत्र वत्सराज स्वामिकार्ति-केय आप सबकी (नाटक देखनेवालों की) रक्षा करे ॥ १ ॥

---

१. 'आशीर्वचनसंयुक्ता स्तुतिर्यस्मात् प्रयुज्यते ।
देवद्विजनृपादीनां तस्मान्नान्दीति संज्ञिता ॥ सा० द० ६।४

२. नाट्योपकरणादीनि सूत्रमित्यभिधीयते ।
सूत्रं धारयतीत्यर्थे सूत्रधारो निगद्यते ॥ (सा० द०)

( परिक्रम्य नेपथ्याभिमुखमवलोक्य ) आर्ये ! इतस्तावत् ।

( प्रविश्य )

नटी—अय्य ! इअह्मि । [ आर्य ! इयमस्मि । ]

सूत्रधारः—आर्ये ! गीयतां तावत् किञ्चिद् वस्तु । ततस्तव गीत-प्रसादिते रङ्गे वयमपि प्रकरणमारभामहे । आर्ये ! किमिदं चिन्त्यते । ननु गीयते ?

नटी—अज्ज मए सिविणे ञ्आदिकुलस्स अस्सत्थं विअ दिट्ठं । ता

---

आर्ये इति नटीं प्रति सूत्रधारस्य समुदाचारः । इतः इह तावत् आगम्यता-मिति तु भावगम्यम् । आर्य ! इति तु सूत्रधारं प्रति नट्याः समुदाचारः । इयमस्मि = इहास्मि इति भावः ।

किञ्चित=स्वेच्छया यत्त्वत्ताभिरुचितम्, तत् वस्तु = गीतम्, गीयताम्=आल-प्यतामिति भावः । ततः = तव गानानन्तरम् गीतप्रसादिते = सङ्गीतसंतोषिते, रङ्गे = अभिनयमञ्चे, वयमपि = सूत्रधारोऽपि आत्मार्थे बहुवचनप्रयोगः । प्रकरणम् = कथासन्दर्भविशेषम् आरभामहे = प्रारम्भं करिष्याम इति भावः । स्वकथनमाकर्ण्यापि मौनां नटीं चिन्ताऽऽकुलितहृदयामिवालक्ष्य सूत्रधारः पुनः कथयति—आर्ये किमिदं चिन्त्यते अयि त्वया किं परिसोच्यते । 'ननु' शब्दः जिज्ञासार्थेगीयते ! किं त्वं गानं करिष्यसि वा न करिष्यसीति भावः ?

मया = नट्या । स्वप्ने = स्वप्नावस्थायाम् । ज्ञातिकुलस्य = पितृ कुलस्य बन्धुवर्गस्य च, अस्वास्थ्यम् = अमङ्गलम्, दृष्टम् = अवलोकितम् । तत् =

---

( घूमकर नेपथ्य की ओर देखकर ) आर्ये ! यहाँ आओ ।

( प्रवेश कर )

नटी—आर्य ! यह मैं हूँ ।

सूत्रधार—आर्ये ! कुछ (जो तुम्हें अच्छा लगे ) गाओ । तुम्हारे गाने के पश्चात् तुम्हारे संगीत से जब अभिनयस्थल प्रसन्न हो जायेगा तब हम भी अपना प्रकरण ( नाटक का एक भेद ) प्रारम्भ करेंगे । आर्ये ! यह क्या सोच रही हो ? क्यों गाओगी या नहीं गाओगी !

नटी—आज स्वप्न में मैंने जाति और कुल वालों को (अपने मायके के

